दूरि नहीं दयाल सब घट कहत एक समान।
निकसि क्यों न गोपाल बोधत दुखिन के दुख जान ?
रूप-रेख न देखिए, बिन स्वाद सब्द भुलान।
ईखदंडहि डारि हरिगुन, गहत पानि बिषान॥
बीतराग सुजान जोगिन, भक्तजनन निवास।
निगम-बानी मेटिकै क्यों कहै सूरजदास ?॥ २२६॥

## राग सारंग

ऊधो ! अब चित भए कठोर।
पूरब प्रीति बिसारो गिरिधर नवतन राचे और॥
जा दिन तें मधुपुरी सिधारे धीरज रह्यो न मोर।
जन्म जन्म की दासी तुम्हरी नागर नंदकिसोर॥
चितवनि-बान लगाए मोहन निकसे उर वही ओर[1]।
सूरदास प्रभु कबहिं मिलौगे, कहाँ रहे रनछोर ?॥ २३०॥

ऊधो ! अब नहिं स्याम हमारे।
मधुबन बसत बदलि से गे वे, माधव मधुप तिहारे॥
इतनिहिं दूरि भए कछु औरै, जोय जोय मगु हारे।
कपटी कुटिल काक कोकिल ज्यों अंत भए उड़ि न्यारे॥
रस लै भँवर जाय स्वारथ-हित प्रीतम चितहिं बिसारे।
सूरदास तिनसों कह कहिए जे तन हूँ मन कारे॥ २३१॥

ऊधो ! पा लागौं भले आए।
तुम देखे जनु माधव देखे, तुम त्रयताप नसाए॥
नंद जसोदा नातो टूटो बेद पुरानन गाए।
हम अहीरि, तुम अहिर नाम तजि निर्गुन नाम लखाए॥
तब यहि घोष खेल बहु खेले ऊखल भुजा बँधाए।
सूरदास प्रभु यहै सूल जिय बहुरि न चरन दिखाए॥ २३२॥

ऊधो ! निरगुन कहत हौ तुमहीं अब धौं लेहु।
सगुन मूरति नंदनंदन हमहिं आलि सु देहु॥
अगम पंथ परम कठिन गवन तहाँ नाहिं।
सनकादिक भूलि परे अबला कहँ जाहिं ?
पंचतत्त्व प्रकृति कहो अपर कैसे जानि ?
मन बच क्रम कहत सूर बैरनि की बानि॥ २३३॥

ऊधो ! और कछू कहिबे को ?
सोऊ कहि डारौ पा लागैं, हम सब सुनि सहिबे को॥

---

(१) वहि ओर=उस पार।

यह उपदेस आज लौं मैं, सखि, स्रवन सुन्यो नहिं देख्यो।
नीरस कटुक तपत जीवनगत, चाहत मन उर लेख्यो!
बसत स्याम निकसत न एक पल हिये मनोहर ऐन।
या[1] कहँ यहाँ ठौर नाहीं, लै राखौ जहाँ सुचैन॥
हम सब सखि गोपाल-उपासिनि हमसों बातैं छाँड़ि।
सुर मधुप! लै राखु मधुपुरी कुब्जा के घर गाड़ि॥ २३४॥

## राग आसावरी

ऊधो! कहियो सबै सोहती।
जाहि ज्ञान सिखवन तुम आए सो कहौ ब्रज में कोय ती?
अंतहु सीख सुनहुगे हमरी कहियत बात बिचारि।
फुरत[2] न बचन कछू कहिबे को, रहे प्रीति सों हारि॥
देखियत हौ करुना की मूरति, सुनियत हौ परपीरक[3]।*
सोय करौ ज्यों मिटै हृदय को दाह परै उर सीरक[4]॥
राजपंथ तें टारि बतावत उरझ कुबील कुपैंड़ो।
सूरजदास समाय कहाँ लौं अज के बदन कुम्हैड़ो[5]?॥ २३५॥

ऊधो! तुमहुँ सुनौ इक बात।
जो तुम करत सिखावन सों हमैं नाहिंन नेकु सुहात॥
ससि-दरसन बिनु मलिन कुमोदिनि ज्यों रवि बिनु जलजात।
त्यों हम कमलनयन बिन देखे तलफि तलफि मुरझात॥
घँसि चँदन घनसार सजे तन ते क्यों भस्म भरात?
रहे स्रवन मुरलीधर सों रत, सिंगी सुनत डरात॥
अबलनि आनि जोग उपदेसत नाहिंन नेकु लजात।
जिन पायो हरि परस सुधारस ते कैसे कटु खात?
अवधि-आस गनि गनि जीवति हैं, अब नहीं प्रान खटात[6]।
सूर स्याम हम निपट बिसारी ज्यों तरु जीरन पात॥२३६॥

## राग कान्हरो

ऊधो! अँखियाँ अति अनुरागी।
इकटक मग जोवति अरु रोवति, भूलेहु पलक न लागी॥
बिन पावस पावस ऋतु आई देखत हौ बिदमान।
अब धौं कहा कियो चाहत हौ? छाँड़हु नीरस ज्ञान॥

(१) या कहँ=अर्थात् निर्गुण को। (२) फुरत=मुँह से निकलता है। (३) देखियत···परपीरक=देखने में तो बड़े दयालु जान पड़ते हो पर तुम्हारी बातें सुनने में बड़ी पीड़ा होती है। (४) सीरक=ठंढा। (५) कुम्हैड़ो=कुम्हड़ा। (६) खटात=ठहरता है।

* 'परपीरक' का अर्थ होता है 'दूसरे की पीड़ा समझनेवाला', 'पराई पीड़ा का अनुभव करनेवाला'।

सुनु प्रिय सखा स्यामसुंदर के जानत सकल सुभाव।
जैसे मिलैं सूर प्रभु हमको सो कछु करहु उपाव ॥२३७॥

ऊधो! कहत कही नहिं जाय।
मदनगोपाल लाल के बिछुरत प्रान रहे मुरझाय॥
अब स्यंदन चढ़ि गवन कियो इत फिरि चितयो गोपाल।
तबहीं परम कृतज्ञ सबै उठि संग लगीं ब्रजबाल॥
अब यह औरै सृष्टि बिरह की बकति बाय-बौरानी।
तिनसों कहा देत फिरि उत्तर? तुम हौ पूरन ज्ञानी॥
अब सो मान घटै, का कीजै? ज्यों उपजै परतीति।
सूरदास कछु बरनि न आवै कठिन बिरह की रीति ॥२३८॥

## राग बिहागरो

ऊधो! यह मन अधिक कठोर।
निकसि न गयो कुंभ काँचे ज्यों बिछुरत नंदकिसोर॥
हम कछु प्रीति-रीति नहिं जानी तब ब्रजनाथ तजी।
हमरे प्रेम न उनको, ऊधो! सब रस-रीति लजी॥
हमतें भली जलचरी बपुरी अपनो नेम निबाहैं।
जल तें बिछुरत ही तन त्यागैं जल ही जल को चाहैं॥
अचरज एक भयो सुनो, ऊधो! जल बिनु मीन जियो।
सूरदास प्रभु आवन कहि गए मन बिस्वास कियो ॥२३९॥

ऊधो! होत कहा समुझाए?
चित चुभि रही साँवरी मूरति, जोग कहा तुम लाए?
पा लागौं कहियो हरिजू सों दरस देहु इक बेर।
सूरदास प्रभु सों बिनती करि यहै सुनैयो टेर ॥२४०॥

ऊधो! हमैं जोग नहिं भावै।
चित में बसत स्यामघन सुँदर सो कैसे बिसरावै?
तुम जो कही सत्य सब बातें, हमरे लेखे धूरि।
या घट-भीतर सगुन निरंतर रहे स्याम भरि पूरि॥
पा लागौं कहियो मोहन सों जोग कूबरी दीजै।
सूरदास प्रभु-रूप निहारैं हमरे संमुख कीजै ॥ २४१ ॥

ऊधो! हम न जोगपद साधे।
सुँदरस्याम सलोनो गिरिधर नँदनंदन आराधे॥
जा तन रचि रचि भूषन पहिरे भाँति भाँति के साज।
ता तन को कहै भस्म चढ़ावन, आवत नाहिंन लाज॥
घट-भीतर नित बसत साँवरो मोरमुकुट सिर धारे।
सूरदास चित तिन सों लाग्यो, जोगहिं कौन सँभारे? ॥ २४२ ॥

**राग सारंग**

ऊधो ! कहियो यह संदेस ।
लोग कहत कुब्जा-रस-माते, तातें तुम सकुचौ जनि लेस ।।
कबहुँक इत पग धारि सिधारौ धरि हरिखंड सुबेस ।
हमरो मनरंजन कीन्हें तें ह्वैहौ भुवननरेस ।।
जब तुम इत ठहराय रहौगे देखौगे सब देस ।
नहिं बैकुंठ अखिल ब्रह्मांडहि ब्रज बिनु[1], हे हृषिकेस[2] !
यह किन मंत्र दियो नँदनंदन तजि ब्रज भ्रमन-बिदेस ?
जसमति जननी प्रिया राधिका देखे औरहि देस ?
इतनी कहत कहत स्यामा पै कछु न रह्यो अवसेस ।
मोहनलाल प्रबोलि मृदुलमन ततछन करी सुहेस ।।
को ऊधो, को दुसह बिरह-जुर[3] को नृपनगर-सुरेस ?
कैसो ज्ञान, कह्यो किन कासों, किन पठयो उपदेस ?
मुख मृदुछबि मुरली - रव - पूरित गोरज-कर्बुर केस[4] ।
नट-नाटकगति बिकट लटक जब बन तें कियो प्रवेस ।।
अति आतुर अकुलाय धाय पिय पोंछत नैन कुसेस[5] ।
कुम्हिलानो मुखपद्म परस करि देखत छबिहि बिसेस ।।
सूर सोम, सनकादि, इंद्र, अज, सारद, निगम, महेस ।
नित्यबिहार सकल रस भ्रमगति कहि गावहिं मुख सेस ।। २४३ ।।

**राग आसावरी**

ऊधो ! हरिजू हित जनाय चित चोराय लयो ।
ऊधो ! चपल नयन चलाय अंगराग दयो ।।
परम साधु सखा सुजन जदुकुल के मानि ।
कहौ बात प्रात एक साँची जिय जानि ।।
सरद-वारिज सरिस दृग भौंह काम-कमान ।
क्यों जीवहिं बेधे उर लगे बिषम बान ?
मोहन मथुरा पै बसैं, ब्रज पठयो जोगसँदेस ।
क्यों न काँपि मेदिनी कहत जुवतिन उपदेस ?
तुम सयाने स्याम के देखहु जिय बिचारि ।
प्रीतम पति नृपति भए औ गहे वर नारि ।।
कोमल कर मधुर मुरलि अधर धरे तान ।
पसरि सुधा पूरि रही कहा सुनै कान ?

(१) बिनु=अतिरिक्त, सिवाय, छोड़कर । (२) हृषिकेस=विष्णु । (३) जुर=ज्वर, ताप । (४) गोरज-कर्बुर केस=गायों के खुर पड़ने से उठी हुई धूल लगने के कारण धूमले बाल । (५) कुसेस=कुशेशय, कमल ।

मृगी मृगज[1]-लोचनी भए उभय एक प्रकार।
नाद नयनविष-तते[2] न जान्यो मारनहार॥
गोधन तजि गवन कियो लियो विरद गोपाल।
नीके कै कहिबी[3], यह भली निगम-चाल॥ २४४॥

मधुकर! जानत है सब कोऊ।
जैसे तुम औ मीत तुम्हारे, गुननि निपुन हौ दोऊ॥
पाके चोर, हृदय के कपटी, तुम कारे औ वोऊ।
सरबसु हरत, करत अपनो सुख, कैसेहू किन होऊ॥
परम कृपन थोरे धन जीवन उबरत नाहिंन सोऊ।
सूर सनेह करै जो तुमसों सो करै आप-बिगोऊ[4]॥ २४५॥

मधुकर! कहियत बहुत सयाने।
तुम्हरी मति कापै बनि आवै हमरे काज-अजाने॥
तैसोई तू, तैसो तेरो ठाकुर, एकहि बरनहि बाने।
पहिले प्रीति पिवाय सुधारस पाछे जोग बखाने॥
एक समय पंकजरस बासे दिनकर अस्त न माने।
सोइ सूर गति भइ ह्याँ हरि बिनु हाथ मीड़ि पछिताने॥ २४६॥

मधुकर! कहत सँदेसो सूलहु[5]॥
हरिपद छाँड़ि चले तातें तुम प्रीतिप्रेम भ्रमि भूलहु॥
नहिं या उक्ति मृदुल श्रीमुख की जे तुम उर में हूलहु[6]।
बिलँज न बदन होत या उचरत जो संधान न मूलहु[7]॥
उत बड़ ठौर नगर मथुरा, इत तरनितनूजा[8] कूलहु।
उत महराज चतुर्भुज सुमिरौ, इत किसोरनँद दूलहु॥
जे तुम कही बड़ेन की बतियाँ ब्रज जन नहिं समतूलहु।
सूर स्याम गोपी-सँग बिलसै कंठ धरे भुज मूलहु॥ २४७॥

## राग सोरठ

मधुकर! यहाँ नहीं मन मेरो।
गयो जो संग नंदनंदन के बहुरि न कीन्हों फेरो॥
लयो नयन मुसकानि मोल है, कियो परायो चेरो।
सौंप्यो जाहि भयो बस ताके, बिसर्‍यो बास-बसेरो॥

---

(१) मृगज=हिरन का बच्चा। (२) तते=तपे हुए। (३) कहिबी=कहना।
(४) बिगोऊ=नाश, खराबी। (५) सूलहु=शूल उत्पन्न करते हो। (६) हूलहु=चुभाते हो। (७) जो संधान न मूलहु=यदि कृष्ण के कहे मूल वचन में मिलावट न होती।
(८) तरनितनूजा=सूर्य की कन्या, यमुना।



५

को समुझाय कहै सूरज जो रसबस काहू केरो ?
मंदे पर्यो, सिधारु अनत लै, यह निर्गुन मत तेरो ॥ २४८ ॥

मधुकर ! हमहीं कौ समझावत ।
बारंबार ज्ञानगाथा ब्रज अबलन आगे गावत ॥
नँदनंदन बिन कपट कथा कहि कत अनरुचि उपजावत ?
स्रक[1] चंदन तन में जो सुधारत कहु कैसे सचु पावत ?
देखु बिचारि तुहिं अपने जिय नागर है जु कहावत ?
सब सुमनन फिरि फिरि नीरस करि काहे को कमल बँधावत ?
कमलनयन करकमल कमलपग कमलबदन बिरमावत ।
सूरदास प्रभु अलि अनुरागी काहे को और भुकावत[2] ॥ २४६ ॥

## राग धनाश्री

को गोपाल कहाँ को बासी, कासों है पहिंचान ?
तुमसों सँदेसो कौन पठाए, कहत कौन सों आनि ?
अपनी चाँड़ आनि उड़ि बैठ्यो भँवर भलो रस जानि ।
कै वह बेलि बढ़ौ कै सूखौ, तिनको कह हितहानि ॥
प्रथम बेनु बन हरत हरिन-मन राग-रागिनी ठानि ।
जैसे बधिक बिसासि बिबस करि बधत बिषम सर तानि ॥
पय प्यावत पूतना हनी, छपि बालि हन्यो, बलि दानि ।
सपनखा, ताड़का निपाती सूर स्याम यह बानि ॥ २५० ॥

मधुकर के पठए तें तुम्हरी व्यापक[3] न्यून परी ।
नगरनारि[4]-मुखछबि-तन निरखत द्वै बतियाँ बिसरीं ॥
ब्रज को नेह, अरु आप पूर्नता एकौ ना उबरी ।
तीजो पंथ प्रगट भयो देखियत जब भेंटी कुबरी ॥
यह तौ परम साधु तुम डहक्यो, इन यह मन न धरी ।
जो कछु कह्यो सुनि चल्यो सीस धरि जोग-जुगुति-गठरी ॥
सूरदास प्रभुता का कहिए प्रीति भली पसरी !
राजमान सुख रहै कोटि पै घोष न एक घरी ॥ २५१ ॥

## राग आसावरी

मधुकर ! बादि[5] बचन कत बोलत ?
तनक न तोहिं पत्याऊँ, कपटी अंतर-कपट न खोलत ॥
तू अति चपल अलप[6] को संगी बिकल चहूँ दिसि डोलत ।
सानिक काँच, कपूर कटु खली, एक संग क्यों तोलत ?

(१) स्रक=माला। (२) भुकावत=भुकाता है, बकवाद करता है। (३) व्यापक=व्यापकता। (४) नगरनारि=मथुरा की नागरी स्त्रियों की। (५) बादि=व्यर्थ। (६) अलप=ओछा।

सूरदास यह रटत बियोगिनि दुसह दाह क्यों झोलत[1] ।
अमृतरूप आनंद अंगनिधि अनमिल अगम अमोलत ॥ २५२ ॥

राग केदारो

मधुकर ! देखि स्याम तन तेरो ।
हरि-मुख की सुनि मीठी बातैं डरपत है मन मेरो ॥
कहत हौं चरन छुवन रसलंपट, बरजत हौं बेकाज ।
परसत गात लगावत कुंकुम, इतनी में कछु लाज ?
बुधि बिवेक अरु बचन-चातुरी ते सब चितै चुराए ।
सो उनको कहो कहा बिसार्यो, लाज छाँड़ि ब्रज आए ॥
अब लौं कौन हेतु गावत है हम आगे यह गीत ।
सूर इते सों गारि[2] कहा है जौ पै त्रिगुन अतीत ? ॥ २५३ ॥

मधुकर काके मीत भए ?
दिवस चारि की प्रीति-सगाई सो लै अनत गए ॥
डहकत फिरत आपने स्वारथ पाखँड और ठए ।
चाँड़ै सरे[3] चिन्हारी मेटी, करत हैं प्रीति न ए ॥
चितहि उचाटि मेलि गए रावल[4] मन हरि हरि जु लए ।
सूरदास प्रभु दूत-धरम तजि बिष के बीज बए ॥ २५४ ॥

मधुकर ! कहाँ पढ़ी यह नीति ?
लोकवेद स्तुति-ग्रंथ-रहित सब कथा कहत बिपरीत ॥
जन्मभूमि ब्रज, जननि जसोदा केहि अपराध तजी ?
अति कुलीन गुन रूप अमित सब दासी जाय भजी[5] ॥
जोगसमाधि गूढ़ स्तुति मुनिमग क्यों समुझै है गँवारि ।
जौ पै गुन-अतीत व्यापक तौ होहिं, कहा है गारि ?
रहु रे मधुप ! कपट स्वारथ हित तजि बहु बचन बिसेखि ।
मन क्रम बचन बचत यहि नाते सूर-स्याम-तन देखि ॥ २५५ ॥

मधुकर ! होहु यहाँ तें न्यारे ।
तुम देखत तन अधिक तपत है अरु नयनन के तारे ॥
अपनो जोग सैंति[6] धरि राखौ, यहाँ लेत को, डारे ?
तोरे हित अपने मुख करिहैं मीठे ते नहिं खारे ॥
हमरे गिरिवरधर के नाम गुन बसे कान्ह उर बारे ।
सूरदास हम सबै एकमत, तुम सब खोटे कारे ॥ २५६ ॥

(१) झोलत=जलाता है । (२) गारि=बुराई । (३) चाँड़ सरे=मन की हौस निकल जाने पर, अपनी इच्छा पूरी हो जाने पर । (४) रावल=महल, राजभवन । (५) भजी=अंगीकार की । (६) सैंति=सहेजकर ।

**राग नट**

मधुप ! बिराने लोग बटाऊ[1] ।
दिन दस रहत काज अपने को तजि गए फिरे न काऊ[2] ॥
प्रथम सिद्धि पठई हरि हमको, आयौ ज्ञान अगाऊ ।
हमको जोग, भोग कुब्जा को, वाको यहै सुभाऊ ॥
कीजै कहा नंदनंदन को जिनके हैं सतभाऊ ।
सूरदास प्रभु तन मन अरप्यो प्रान रहैं कै जाऊ ॥ २५७ ॥

**राग सारंग**

मधुकर ! महाप्रबीन सयाने ।
जानत तीन लोक की बातैं अबलन काज अयाने ॥
जे कच कनक-कचोरा भरि-भरि मेलत तेल-फुलेल ।
तिन केसन को भस्म बतावत, टेसू[3] कैसो खेल ॥
जिन केसन कबरी[4] गहि सुंदर अपने हाथ बनाई ।
तिनको जटा धरन को, ऊधो ! कैसे कै कहिं आई ?
जिन स्रवनन ताटंक, खुभी अरु करनफूल खुटिलाऊ ।
तिन स्रवनन कसमीरी[5] मुद्रा, लटकन, चीर झलाऊ[6] ॥
भाल तिलक, काजर चख, नासा नकबेसरि, नथ फूली ।
ते सब तजि हमरे मेलन को उज्वल भस्मी खूली[7] ॥
कंठ सुमाल, हार मनि, मुक्ता, हीरा, रतन अपार ।
ताही कंठ बाँधिबे के हित सिंगी जोगसिंगार ॥
जिहि मुख मीत सुभाखत गावत करत परस्पर हास ।
ता मुख मौन गहे क्यों जीवैं, घूटैं ऊरध स्वास ?
कंचुकि छीन, उबटि घसि चंदन, सारी सारस चंद ।
अब कंथा[8] एकै अति गूदर क्यों पहिरैं, मतिमंद ?
ऊधो, उठो सबै पा लागैं, देख्यो ज्ञान तुम्हारो ।
सूरदास मुख बहुरि देखिहैं जीजौ कान्ह हमारो ॥ २५८ ॥

मधुकर ! कौन देस तें आए ?
जब तें क्रूर गयो लै मोहन तब तें भेद न पाए ॥
जाने सखा साधु हरिजू के अवधि वदन को आए ।
अब या भाग, नंदनंदन को या स्वामित[9] को पाए ॥

---

(१) बटाऊ=पथिक । (२) काऊ=कभी । (३) टेसू=लड़कों का एक उत्सव जो दशहरे के दिन होता है और जिसमें वे एक घास का पुतला लेकर गाते हुए निकलते हैं । (४) कबरी=वेणी, चोटी । (५) कसमीरी=स्फटिक की । (६) झलाऊ=झोलझाल । (७) खूली=खोली, थैली । (८) कंथा=योगियों की गुदड़ी । (९) स्वामित=प्रभुता ।

आसन, ध्यान, वायु-अवरोधन, अलि, तन मन अति भाए।
है बिचित्र अति, गुनत सुलच्छन गुनी जोगमत गाए॥
मुद्रा, सिंगी, भस्म, त्वचा-मृग, व्रजजुवती-तन ताए।
अतसी[1] कुसुमबरन मुख मुरली सूर स्याम किन लाए?॥ २५६॥

मधुकर! कान्ह कही नहिं होहीं।
यह तौ नई सखी सिखई है निज अनुराग बरोही[2]॥
सँचि राखी कूबरी-पीठि पै ये बातैं चकचोही[3]।
स्याम सुगाहक पाय, सखी री, छार दिखायो मोही॥
नागरमनि जे सोभा-सागर जग जुवती हँसि मोही।
लियो रूप[4] है ज्ञान ठगौरी, भलो ठग्यो ठग वोही॥
है निर्गुन सरवरि कुबरी अब घटी करी हम जोही।
सूर सो नागरि जोग दीन जिन तिनहिं आज सब सोही॥ २६०॥

## राग सोरठ

मधुकर! अब धौं कहा कह्यो चाहत?
ये सब भई चित्र की पुतरी सून्य सरीरहिं दाहत॥
हमसों तोसों बैर कहा, अलि, स्याम अजान ज्यों राहत।
झारि झूरि मन तो हरि लै गए बहुरि पयारहि[5] गाहत[6]॥
अब तौ तोहिं मरुत को गहिबो कह स्रम करि तू लैहै?
सूरज कोट-मध्य तू ह्वै रह, अपनो कियो तू पैहै॥ २६१॥

## राग सारंग

मधुकर! आवत यहै परेखो।
जब बारे तब आस बड़े की, बड़े भए सो देखो!
जोग-जज्ञ, तप, दान, नेम-व्रत करत रहे पितु-मात।
क्यों हूँ सुत जो बढ्यो कुसल सों, कठिन मोह की बात॥
करनी प्रगट प्रीति पिक-कीरति अपने काज लौं भीर।
काज सर्‍यो दुख गयो कहाँ धौं, कहँ बायस को बीर॥
जहँ जहँ रहौ राज करौ तहँ तहँ लेव कोटि सिर भार।
यह असीस हम देति सूर सुनु न्हात खसै[7] जनि बार॥ २६२॥

मधुकर! प्रीति किए पछितानी।
हम जानी ऐसी निबहैगी उन कछु औरै ठानी॥

---

(१) अतसी=अलसी, तीसी। (२) बरोही=बल से। (३) चकचोही=चुहल की। (४) लियो रूप=रूप ले लिया, निराकार कर दिया, बदले में ठगकर ज्ञान दे दिया। (५) पयार=पयाल, अनाज के पौधों के सूखे डंठल। (६) गाहना=डंडे से उलट-पलटकर झाड़ना। (७) खसै=टूटकर गिरे।

कारे तन को कौन पत्यानो ? बोलत मधुरी बानी ।
हमको लिखि लिखि जोग पठावत आपु करत रजधानी ।।
सूनी सेज स्याम बिनु मोको तलफत रैनि बिहानी ।
सूर स्याम प्रभु मिलिकै बिछुरे तातें मति जु हिरानी ।। २६३ ।।

**राग मारू**

मधुकर की संगति तें जनियत बंस अपन चितयो[1] !
बिन समझे कह चहति सुंदरी सोइ मुख-कमल गह्यो ।।
ब्याधनाद कह जानै हरिनी करसायल की नारि ?
आलापहु, गावहु, कै नाचहु दावँ परे लै मारि ।।
जुआ कियो ब्रजमंडल यह हरि जीति अबिधि सों खेलि ।
हाथ परी सो गही चपल तिय, रखी सदन में हेलि[2] ।।
ऊनो[3] कर्म कियो मातुल[4] बधि मदिरा-मत्त प्रमाद ।
सूर स्याम एते औगुन में निर्गुन तें अति स्वाद ।। २६४ ।।

**राग सोरठ**

मधुकर ! चलु आगे तें दूर ।
जोग सिखावन को हमैं आयो बड़ो निपट तू क्रूर ।।
जा घट रहत स्यामघन सुंदर सदा निरंतर पूर ।
ताहि छाँड़ि क्यों सून्य अराधैं, खोवैं अपनो मूर[5] ?
ब्रज में सब गोपाल-उपासी, कोउ न लगावै धूर ।
अपनो नेम सदा जो निबाहै सोई कहावै सूर ।। २६५ ।।

मधुकर ! सुनहु लोचन-बात ।
बहुत रोके अंग सब पै नयन उड़ि उड़ि जात ।।
ज्यों कपोत बियोग-आतुर भ्रमत है तजि धाम ।
जात दृग त्यों, फिरि न आवत बिना दरसे स्याम ।।
रहे मूँदि कपाट पल[6] दोउ, भए घूँघट-ओट ।
स्वास कढ़ि तौ जात तितही निकसि मन्मथ फोट[7] ।।
स्रवन सुनि जस रहत हरि को, मन रहत धरि ध्यान ।
रहत रसना नाम रटि, पै इनहिं दरसन हान[8] ।।
करत देह बिभाग भोगहिं, जो कछू सब लेत[9] ।
सूर दरसन ही बिना यह पलक चैन न देत ।। २६६ ।।

---

(१) बंस अपन चितयो=अपना वंश ताका, अपने कुल में गए। (२) सदन हेलि=घर में डाल रखी। (३) ऊनो=ओछा, खोटा। (४) मातुल=मामा ( कंस )। (५) मूर=पूँजी, मूलधन। (६) पल=पलक। (७) फोट=उद्गार। (८) हान=हानि। (९) करत देह बिभाग···लेत = जो कुछ एक अंग प्राप्त करता है उसका सुख सारे अंग बाँट लेते हैं।

**राग गौरी**

मधुकर ! जो हरि कही करैं ।
राजकाज चित दयो साँवरे, गोकुल क्यों बिसरैं ?
जब लौं घोष रहे हम तब लौं संतत सेवा कीन्हीं ?
बारक कहे उलूखल बाँधे, वहै कान्ह जिय लीन्ही ॥
जौ पै कोटि करैं ब्रजनायक बहुतै राजकुमारी ।
तौ ये नंद पिता कहँ मिलिहैं अरु जसुमति महतारी ?
गोबर्द्धन कहँ गोपबृंद सब कहँ गोरस सद[1] पैहो ?
सूरदास अब सोई करिए बहुरि हरिहि लै ऐहो ॥ २६७ ॥

**राग बिलावल**

मधुकर ! भल आए बलबीर ।
दुर्लभ दरसन सुलभ पाए जान क्यों परपीर ?
कहत बचन, विचारि बिनवहिं सोधियो उन पाहिं ।
प्रानपति की प्रीति, ऊधो ! है कि हम सों नाहिं ?
कौन तुम सों कहैं, मधुकर ! कहन जोगै नाहिं ।
प्रीति की कछु रीति न्यारी जानिहौ मन माहिं ॥
नयन नींद न परै निसिदिन बिरह बाढयो देह ।
कठिन निर्दय नंद के सुत जोरि तोस्यो नेह ॥
कहा तुम सों कहैं, षटपद[2] ! हृदय गुप्त कि बात ।
सूर के प्रभु क्यों बनै जौ करैं अबला घात ? ॥ २६८ ॥

मधुकर ! यह कारे की रीति ।
मन दै हरत परायो सर्बस करै कपट की प्रीति ॥
ज्यों षटपद अंबुज के दल में बसत निसा रति मानि ।
दिनकर उए अनत उड़ि बैठै फिर न करत पहिचानि ॥
भवन भुजंग पिटारे पाल्यो ज्यों जननी जनि तात ।
कुल-करतूति जाति नहिं कबहूँ सहज सो डसि भजि जात ॥
कोकिल काग कुरंग स्याम की छन छन सुरति करावत ।
सूरदास प्रभु को मुख देख्यो निसदिन हीं मोहिं भावत ॥ २६९ ॥

**राग सोरठ**

मधुप ! तुम कहा यहै गुन गावहु ।
यह प्रिय कथा नगर-नारिन सों कहौ जहाँ कछु पावहु ।
जानत मरम नंदनंदन को, और प्रसंग चलावहु ।
हम नाहीं कमलिनि-सी भोरी करि चतुरई मनावहु ॥

---

(१) सद=ताजा । (२) षटपद=भौंरा ।

जनि परसौ अलि ! चरन हमारे बिरह-ताप उपजावहु ।
हम नाहीं कुबिजा-सी भोरी, करि चातुरी दिखावहु ॥
अति बिचित्र लरिका की नाईं, गुर दिखाय बहरावहु ।
सूरदास प्रभु नागरमनि सों कोउ बिधि आनि मिलावहु ॥ २७० ॥

## राग केदारो

मधुकर ! पीत बदन[१] किहि हेत ?
जनु अंतरमुख पांडु रोग भयो जुवतिन जो दुख देत ॥
रसमय तन मन स्याम-धाम सो ज्यों उजरो संकेत[२] ।
कमलनयन के बचन सुधा से करट[३] घूँट भरि लेत ॥
कुत्सित कटु बायस सायक सो अब बोलत रसखेत ?
इन चतुरी तें लोग बापुरे कहत धर्म को सेत[४] ॥
माथे परौ जोगपथ तिनके वक्ता छपद समेत ।
लोचन ललित कटाच्छ मोच्छ बिनु महि में जिऐं निचेत ॥
मनसा बाचा और कर्मना स्यामसुँदर सों हेत ।
सूरदास मन की सब जानत हमरे मनहिं जितेत[५] ॥ २७१ ॥

मधुकर ! मधुमदमाती डोलत ।
जिय उपजत सोइ कहत न लाजत सूधे बोल न बोलत ॥
बकत फिरत मदिरा के लीन्हे बारबार तन घूमत ।
व्रीडारहित[६] सबन अवलोकत लता-कली मुख चूमत ॥
अपनेहूँ मन की सुधि नाहीं पस्यो आन ही कोठो[७] ।
सावधान करि लेहि अपनपौ तब हम सों करु गोठो[८] ॥
मुख लागी है पराग पीक को, डारत नाहिंन धोई ।
तासों कह कहिए सुनु, सूरज, लाज डारि सब खोई ॥ २७२ ॥

मधुकर ! ये सुनु तन मन कारे ।
कहूँ न सेत सिद्धताई तन परसे हैं अँग कारे ॥
कीन्हो कपट कुंभ बिषपूरन पयमुख प्रगट उघारे ।
बाहिर बेष मनोहर दरसत, अंतरगत जु ठगारे ॥
अब तुम चले ज्ञान-बिष ब्रज दै हरन जु प्रान हमारे ।
ते क्यों भले होंहिं सूरजप्रभु रूप, बचन, कृत कारे ॥२७३॥

---

(१) पीत बदन=भौरे के सिर पर पीला चिह्न होता है । (२) संकेत=मिलने का स्थान । (३) करट=कौआ । (४) धर्म को सेत=धर्म को पार लगाने वाले, सेतु=पुल । (५) जितेत=जितना । (६) व्रीडा=लज्जा । (७) पस्यो···कोठो=मन और ही कोठे में है अर्थात् भ्रान्त हैं । (८) गोठो=गोष्ठी, सलाह ।

राग सारंग

मधुकर ! तुम रसलंपट लोग ।
कमलकोस में रहत निरंतर हमहिं सिखावत जोग ॥
अपने काज फिरत ब्रज-अंतर निमिष नहीं अकुलात ।
पुहुप गए बहुरै बेलिन के नेकु न नेरे जात ॥
तुम चंचल हौ, चोर सकल अँग बातन क्यों पतियात ?
सूर बिधाता धन्य रच्यो जो मधुप स्याम इकगात ॥ २७४ ॥

मधुकर ! कासों कहि समझाऊँ ?
अंग अंग गुन गहे स्याम के, निर्गुन काहि गहाऊँ ?
कुटिल कटाक्ष विकट सायक सम, लागत मरम न जाने ।
मरम गए उर फोरि पिछौंहैं पाछे पै अहटाने[1] ॥
घूमत रहत सँभारत नाहिंन, फेरि फेरि समुहाने ।
टूक टूक ह्वै रहे ढोर[2] गहि पाछे पग न पराने ॥
उठत कबंध जुद्ध जोधा ज्यों बाढ़त संमुख हेत ।
सूर स्याम अब अमृत-बृष्टि करि सींचि प्रान किन देत ? ॥ २७५ ॥

मधुप ! तुम देखियत हौ चित कारे ।
कालिंदीतट पार बसत हौ, सुनियत स्याम-सखा रे !
मधुकर, चिहुर, भुजंग, कोकिला अवधिन ही दिन टारे ।
वै अपने सुख ही के राजा तजियत यह अनुहारे ॥
कपटी कुटिल निठुर हरि मोहीं दुख दै दूरि सिधारे ।
बारक बहुरि कबै आवैंगे नयनन साध निवारे ॥
उनकी सुनै सो आप बिगोवै चित चोरत बटमारे ।
सूरदास प्रभु क्यों मन मानै सेवक करत निनारे[3] ॥ २७६ ॥

मधुकर ! को मधुबनहिं गयो ?
काके कहे सदेस लै आए, किन लिखि लेखु दयो ?
को बसुदेव-देवकीनंदन, को जदुकुलहि उजागर ?
तिनसों नहिं पहिचान हमारी, फिरि लै दीजो कागर ॥
गोपीनाथ, राधिकावल्लभ, जसुमति - नंद - कन्हाई ।
दिन प्रति दान लेत गोकुल में नूतन रीति चलाई ॥
तुम तौ परम सयाने ऊधो ! कहत और की औरै ।
सूरजदास पंथ के बहँके बोलत हौ ज्यों बौरे ॥ २७७ ॥

---

(१) पाछे पै अहटाने = पीछे से उनकी आहट मिलो । (२) ढोर गहि रहे=संग में लग रहे । (३) निनारे = अलग ।

**राग सारंग**

देखियत कालिंदी अति कारी ।
कहियो, पथिक ! जाय हरि सों ज्यों भई विरह-जुर[1]-जारी ॥
मनो पलिका[2] पै परी धरनि धँसि तरँग तलफ तनु भारी[3] ।
तटबारू उपचार-चूर[4] मनो, स्वेद-प्रवाह पनारी[5] ॥
बिगलित कच कुस कास[6] पुलिन मनो, पंक जु कज्जल सारी ।
भ्रमर मनो मति भ्रमत चहूँ दिसि, फिरति है अंग दुखारी ॥
निसिदिन चकई-ब्याज बकत मुख, किन मानहुँ अनुहारी ।
सूरदास प्रभु जो जमुना-गति सो गति भई हमारी ॥२७८॥

सुनियत मुरली देखि लजात ।
दूरहि तें सिंहासन बैठे, सीस नाय मुसकात ॥
सुरभी लिखी चित्र भीतिन पर तिनहिं देखि सकुचात ।
मोरपंख को बिजन[7] बिलोकत बहरावत कहि बात ॥
हमरी चरचा जो कोउ चालत, चालत हो चपि[8] जात ।
सूरदास ब्रज भले बिसर्‌यो, दूध दही क्यों खात ? ॥ २७९ ॥

**राग मलार**

किधौं घन गरजत नहिं उन देसनि ?
किधौं वहि इंद्र हठिहि हरि बरज्यो, दादुर खाए सेसनि[9] ।
किधौं वहि देस बकन मग छाँड्यो, धर[10] बूड़ति न प्रबेसनि ॥
किधौं वहि देस मोर, चातक, पिक बधिकन बधे बिसेषनि ।
किधौं वहि देस बाल नहिं झूलति गावत गीत सहेसनि[11] ।
पथिक न चलत सूर के प्रभु पै जासों कहौं सँदेसनि ॥ २८० ॥

कोउ सखि नई चाह[12] सुनि आई ।
यह ब्रजभूमि सकल सुरपति पै[13] मदन मिलिक[14] करि पाई ।
घन धावन, बगपाँति पटो[15] सिर, बैरख[16] तड़ित सुहाई ॥
बोलत पिक चातक ऊँचे सुर, मनो मिलि देत दुहाई ।
दादुर मोर चकोर बदत सुक सुमन समीर सुहाई ॥
चाहत कियो बास बृंदाबन, बिधि सों कहा बसाई ?

( १ ) जुर = ज्वर, ताप । ( २ ) पलिका = पलंग । ( ३ ) तरँग ... भारी = तरंग उठना मानों शरीर का तड़फड़ाना है । ( ४ ) उपचार-चूर = औषध का चूर्ण । ( ५ ) पनारी = धारा, बहाव । ( ६ ) तट के कुस कास = मानों बिखरे हुए केश हैं । ( ७ ) बिजन = बीजन, पंखा । ( ८ ) चपि जात = दब जाते हैं । ( ९ ) सेसनि = साँपों ने । ( १० ) धर = धरा, पृथ्वी । ( ११ ) सहेसनि = सहर्ष । ( १२ ) चाह = खबर । ( १३ ) पै = से । ( १४ ) मिलिक = मिलकियत, जागीर । ( १५ ) टो = पट, पगड़ी । ( १६ ) बैरख = पताका, झंडा ।

सीवँ[1] न चापि सक्यो तब कोऊ, हुते बल कुँवर कन्हाई ॥
अब सुनि सूर स्याम-केहरि बिनु ये करिहैं ठकुराई ❀ ॥२८१॥

बरु ये बदराऊ बरसन आए ।
अपनी अवधि जानि, नँदनंदन ! गरजि गगन घन छाए ॥
सुनियत है सुरलोक बसत सखि, सेवक सदा पराए[2] ।
चातक-कुल की पीर जानि कै तेउ तहाँ तें धाए ॥
द्रुम किए हरित, हरषि बेली मिलि, दादुर मृतक जिवाए ।
छाए निबिड़ नीर तृन जहँ तहँ पंछिन हूँ प्रति भाए ॥
समझति नहिं सखि ! चूक आपनी बहुतै दिन हरि लाए ।
सूरदास स्वामी करुनामय मधुबन बसि बिसराए ॥२८२॥

परम बियोगिनि गोविंद बिनु कैसे बितवैं दिन सावन के ?
हरित भूमि, भरे सलिल सरोवर, मिटे मग मोहन आवन के ॥
पहिरे सुहाए सुबास सुहागिनि-झुंडन झूलन गावन के ।
गरजत घुमरि घमंड दामिनी मदन धनुष धरि धावन के ॥
दादुर मोर सोर सारँग पिक सोहैं निसा सूरमा बन के ।
सूरदास निसि कैसे निघटत त्रिगुन किए सिर रावन के[3] ॥२८३॥

हमारे माई ! मोरउ बैर परे ।
घन गरजे बरजे नहिं मानत त्यों त्यों रटत खरे ॥
करि एक ठौर बीनि इनके पँख मोहन सीस धरे ।
याही तें हम ही को मारत, हरि ही ढीठ करे ॥
कह जानिए कौन गुन सखि री ! हम सों रहत अरे ।
सूरदास परदेस बसत हरि, ये बन तें न टरे ॥२८४॥

## राग आसावरी

सखी री ! हरिहि दोष जनि देहु ।
जातें इते मान दुख पैयत हमरेहि कपट सनेहु ॥
विद्यमान अपने इन नैनन्ह सूनो देखति गेहु ।
तदपि सूल-ब्रजनाथ-बिरह तें भिदि न होत बड़ बेहु[4] ।
कहि कहि कथा पुरातन ऊधो ! अब तुम अंत न लेहु ।
सूरदास तन तो यों ह्वैहै ज्यों फिरि फागुन-मेहु[5] ॥ २८५ ॥

---

( १ ) सीवँ = सीमा, हद । सीवँ न चापि सक्को = हद पर पैर न रख सकता था । ( २ ) पराए = दूसरे के अर्थात् इन्द्र के । ( ३ ) त्रिगुन···रावन के = रावण के सिर के तिगुने अर्थात् तीस ( रातभर में तीस घड़ियाँ होती हैं ) । ( ४ ) बेहु = बेध, छेद । ( ५ ) फागुन-मेहु = जल-रहित, जीवनरहित ।

❀ यह पद तुलसी की 'श्रीकृष्ण-गीतावली' में भी है ।

उघरि आयो परदेसी को नेहु।
तब तुम 'कान्ह-कान्ह' कहि टेरति फूलति ही[1], अब लेहु[2] ॥
काहे को तुम सर्बस अपनो हाथ पराए देहु।
उन जो महा ठग मथुरा छाँड़ी, सिंधुतीर कियो गेहु ॥
अब तौ तपन महा तन उपजी, बाढ्यो मन संदेहु।
सूरदास बिह्वल भईं गोपी, नयनन्ह बरस्यो मेहु ॥ २८६ ॥

**राग टोड़ी**

हरि न मिले, री माई ! जन्म ऐसे ही लाग्यो जान।
जोवत मग द्यौस द्यौस बीतत जुग-समान ॥
चातक-पिक-बयन, सखी ! सुनि न परै कान।
चंदन अरु चंदकिरन कोटि मनो भानु ॥
जुवती सजे भूषन रन-आतुर मनो त्रान[3]।
भीषम लौं डासि मदन अर्जुन के बान ॥
सोवति सर-सेज सूर, चल न चपल प्रान।
दच्छिन-रबि-अवधि अटक इतनीऐ जान ॥ २८७ ॥

**राग नट**

तुम्हरे बिरह, ब्रजनाथ, अहो प्रिय ! नयनन नदी बढ़ी ॥
लीने जात निमेष-कूल दोउ एते मान चढ़ी ॥
गोलक-नव-नौका न सकत चलि, स्यो[4] सरकनि[5] बढ़ि बोरति।
ऊरध स्वास-समीर तरंगन तेज तिलक-तरु तोरति[6] ॥
कज्जल कीच कुचील[7] किए तट अंतर अधर कपोल।
रहे पथिक जो जहाँ सो तहाँ थकि हस्त[8] चरन मुख-बोल ॥
नाहिंन और उपाय रमापति बिन दरसन छन जीजै।
अस्रु-सलिल बूड़त सब गोकुल सूर सुकर गहि लीजै ॥२८८॥

हमको सपनेहू में सोच।
जा दिन तें बिछुरे नँदनंदन ता दिन तें यह पोच ॥
मनो गोपाल आए मेरे घर, हँसि करि भुजा गही।
कहा करौं बैरिनि भइ निंदिया, निमिष न और रही ॥
ज्यों चकई प्रतिबिंब देखिकै आनंदी[9] पिय जानि।
सूर, पवन मिस निठुर बिधाता चपल कर्‍यो जल आनि ॥ २८९ ॥

---

(१) फूलति ही = मन में फूलती थी। (२) अब लेहु = अब परिणाम देखो। (३) त्रान=अंगत्राण, कवच। (४) स्यो=सहित। (५) सरकनि=गति या प्रवाह से। (६) तिलक=टीका या तिलक किनारे के पेड़ हैं (तिलक एक वृक्ष भी हैं)। (७) कुचील=गंदा, मैला। (८) हस्त चरन=ये सब मानों पथिक हैं। (९) आनंदी=आनंदित हुई।

## राग कान्हरो

आँखियाँ अजान भईं।
एक अंग अवलोकत हरि को और हुती सो गई॥
यों भूली ज्यों चोर भरे घर चोरी निधि न लई।
बदलत[1] भोर भयो पछितानी, कर तें छाँड़ि दई॥
ज्यों मुख परिपूरन हो त्यों ही पहिलेइ क्यों न रई।
सूर सकति अति लोभ बढ्यो है, उपजति पीर नई॥ २६०॥

## राग केदारो

दधिसुत[2] जात हौ वहि देस।
द्वारका हैं स्यामसुंदर सकल भुवन-नरेस॥
परम सीतल अमिय तनु तुम कहियो यह उपदेस।
काज अपनो सारि, हमकों छाँड़ि रहे विदेस॥
नंदनंदन जगतबंदन धरहु नटवर-भेस।
नाथ! कैसे अनाथ छाँड्यो कहियो सूर सँदेस॥ २६१॥

## राग मलार

जाहि री सखी! सीख सुनि मेरी।
जहाँ बसत जदुनाथ जगतमनि बारक तहाँ आउ दै फेरी॥
तू कोकिला कुलीन कुसलमति, जानति बिथा बिरहिनी केरी।
उपबन बैठि बोलि मृदुबानी, बचन बिसाहि[3] मोहिं करु चेरी॥
प्रानन के पलटे[4] पाइय जस, सेंति बिसाहु[5] सुजस की ढेरी।
नाहिंन कोउ और उपकारी सब बिधि बसुधा हेरी॥
करियो प्रगट पुकार द्वार है अबलन्ह आनि अनँग अरि घेरी।
ब्रज लै आउ सूर के प्रभु को गावहिं कोकिल! कीरति तेरी॥२६२॥

कोउ, माई! बरजै या चंदहि।
करत है कोप बहुत हम्ह ऊपर, कुमुदिनि करत अनंदहि॥
कहाँ कुहू, कहँ रबि अरु तमचुर, कहाँ बलाहक कारे[7]।
चलत न चपल, रहत रथ थकि करि, बिरहिनि के तन जारे॥

(१) बदलत=यह लें कि यह लें, यही सोचते और वस्तु बदलते। (२) दधिसुत =उदधिसुत, चन्द्रमा। (३) बचन बिसाहि=बचनों से अर्थात् केवल वहाँ बोलकर मुझे मोल ले। (४) प्रानन के पलटे=यश प्राण देने पर मिलता है, जल्दी नहीं मिलता (पर तुझे केवल बोलने से ही मिलेगा)। (५) बिसाहु=मोल ले। (६) बलाहक= बादल। (७) कहाँ कुहू···कारे=इन सबके आने से चंद्रमा या तो छिप जाता है या मन्द हो जाता है।

निंदति सैल, उदधि, पन्नग को, सापति कमठ कठोरहि[1]।
देति असीस जरा[2] देवी को, राहु केतु किन जोरहि ?
ज्यों जलहीन मीन-तन तलफत त्योंहि तपत व्रजबालहि।
सूरदास प्रभु वेगि मिलावहु मोहन मदन-गोपालहि ॥२६३॥

## राग केदारो

जो पै कोउ मधुवन लै जाय।
पतिया लिखी स्यामसुंदर को, कर कंकन देउँ ताय[3]॥
अब वह प्रीति कहाँ गई, माधव ! मिलते वेनु बजाय।
नयन-नीर सारँग-रिपु[4] भींजै दुख सों रैनि बिहाय॥
सून्य भवन मोहि खरो डरावै, यह ऋतु मन न सुहाय।
सूरदास यह समौ गए तें, पुनि कह लैहैं आय ?॥ २६४॥

## राग मलार

हरि परदेस बहुत दिन लाए।
कारी घटा देखि बादर की नैन नीर भरि आए॥
पा लागौं तुम्ह, बीर बटाऊ ! कौन देस तें धाए।
इतनी पतिया मेरी दीजौ जहाँ स्यामघन छाए॥
दादुर मोर पपीहा बोलत सोवत मदन जगाए।
सूरदास स्वामी जो बिछुरे प्रीतम भए पराए॥ २६५॥

आजु घनस्याम की अनुहारि।
उनै आए साँवरे, ते सजनी ! देखि रूप की आरि॥
इंद्रधनुष मनो नवल बसन छबि, दामिनि दसन बिचारि।
जनु बगपाँति माल मोतिन की, चितवत हितहि निहारि॥
गरजत गगन, गिरा गोविंद की सुनत नयन भरे वारि।
सूरदास गुन सुमिरि स्याम के बिकल भईं व्रजनारि॥२६६॥

## राग केदारो

हर को तिलक[5], हरि ! चित को दहत।
कहियत है उडुराज अमृतमय, तजि सुभाव मोकों बहि बहत॥
छपा न छीन होय, मेरी सजनी ! भूमि-डसन-रिपु[6] काधौं बसत।
ससि नहिं गमन करै पच्छिम दिसि, राहु ग्रसत गहि, मोकों न गहत[7]॥

---

(१) निंदति ···कठोरहि=इनकी निन्दा करती है, क्योंकि उस समुद्र-मथन में ये सब सहायक हुए थे जिससे चंद्रमा निकला था। (२) जरा=एक राक्षसी, जिसने जरासंध के शरीर के दो खंड जोड़े थे। (३) ताय=ताहि, उसको। (४) सारँग-रिपु=कमल का शत्रु चन्द्रमुख। (५) हर को तिलक=शिव का शिरोभूषण चन्द्र। (६) भूमि-डसन-रिपु=साँप। (७) राहु···गहत=इसको राहु पकड़ लेता जिसमें यह हमें न ग्रसता या कष्ट देता।

ऐसोइ ध्यान धरत तुम, दधिसुत ! मुनि महेस जैसी रहनि रहत[1] ।
सूरदास प्रभु मोहन मूरति चितै जाति पै चित न सहत[2] ।।२६७।।

ए सखि ! आजु की रैनि को दुख कह्यो न कछु मोपै परै ।
मन राखन[3] को बेनु लियो कर, मृग थाके उडुपति न चरै[4] ।।
वाही प्राननाथ प्यारे बिनु सिव-रिपु[5]-बान नतन जो जरै ।
अति अकुलाय बिरहिनी व्याकुल भूमि-डसन-रिपु भख न करै ।।
अति आतुर ह्वै सिंह लिख्यो कर जेहि भामिनि को करुन टरै ।
सूरदास ससि को रथ चलि गयो, पाछे तें रबि उदय करै ।।२६८।।

## राग मलार

देखौ माई ! नयनन्ह सों घन हारे ।
बिन ही ऋतु बरसत निसिवासर सदा सजल दोउ तारे ।।
ऊरध स्वास समीर तेज अति सुख अनेक द्रुम डारे ।
बदन सदन करि बसे बचन-खग[6] ऋतु पावस के मारे ।।
ढरि ढरि बूँद परत कंचुकि पर मिलि अंजन सों कारे ।
मानहुँ सिव की पर्नकुटी बिच धारा स्याम निनारे[7] ।।
सुमिरि सुमिरि गरजत निसिवासर अस्रु-सलिल के धारे ।
बूड़त ब्रजहि सूर को राखै बिनु गिरिवरधर प्यारे ।। २६९ ।।

जौ तू नेक हू उड़ि जाहि ।
बिबिध बचन सुनाय बानी यहाँ रिझवत काहि ।।
पतित[8] मुख पिक परुष पसु लौं कहा इतो रिसाहि ।
नाहिनै कोउ सुनत समुझत, बिकल बिरहिनि थाहि ।।
राखि लेबी अवधि लौं तनु, मदन ! मुख जनि खाहि ।
तहूँ तौ तन-दगध देख्यो, बहुरि का समुझाहि ।।
नंदनंदन को बिरह अति कहत बनत न ताहि ।
सूर प्रभु ब्रजनाथ बिनु लै मौन[9] मोहि बिसाहि ।। ३०० ।।

## राग सारंग

मधुकर ! जोग न होत सँदेसन ।
नाहिंन कोउ ब्रज में या सुनिहै कोटि जतन उपदेसन ।।

---

(१) मुनि महेस···रहत = अर्थात् अचल आसन मारकर, ध्यान लगाकर । (२) चितै जाति···सहत = ध्यान में उनकी मूर्ति देखती हूँ, पर व्याकुलता से देखा नहीं जाता । (३) मन राखन को = मन बहलाने के लिए । (४) चरै = चलता है । (५) सिवरिपु = कामदेव । (६) बसे बचन-खग = बचन रूपी पक्षियों ने मुँह में ही बसेरा ले लिया है, बाहर नहीं निकलते । (७) निनारे = न्यारे, अलग अलग । (८) पतित मुख = मुँह नीचा किए । (९) लै मौन···बिसाहि = मौन द्वारा मुझको मोल ले ले-अर्थात् चुप रहकर मुझे कृतज्ञ कर ।

रवि के उदय मिलन चकई को संध्या-समय अँदेस[1] न।
क्यों बन बसैं बापुरे चातक, बधिकन्ह काज बधे सन ॥
नगर एक नायक बिनु सूनो, नाहिंन काज सबै सन।
सूर सभाय मिटत क्यों कारे जिहि कुल रीति डसै सन ॥ ३०१ ॥

यहि डर बहुरि न गोकुल आए।
सुन री सखी ! हमारी करनी समुझि मधुपुरी छाए ॥
अधरातिक तें उठि बालक सब मोहिं जगैहैं आय।
बिनु पदत्रान बहुरि पठवैंगी बनहिं चरावन गाय ॥
सूनो भवन आनि रोकैंगी चोरत दधि नवनीत।
पकरि जसोदा पै लै जैहैं, नाचति गावति गीत ॥
ग्वालिनि मोहिं बहुरि बाँधैंगी केते बचन लगाय।
एते दुःखन सुमिरि सूर मन, बहुरि सहै को जाय ॥३०२॥

तब तें बहुरि न कोऊ आयो।
वहै जो एक बार ऊधो पै कछुक सोध सो पायो ॥
यहै बिचार करैं, सखि माधव इतो गहरु क्यों लायो।
गोकुलनाथ कृपा करि कबहूँ लिखियौ नाहिं पठायो ॥
अवधि आस एती करि यह मन अब जैहै बौरायो।
सूरदास प्रभु चातक बोल्यो, मेघन अंबर छायो ॥३०३॥

## राग धनाश्री

मेरो मन मथुराइ रह्यो।
गयो जो तन तें बहुरि न आयो, लै गोपाल गह्यो।
इन नयनन को भेद न पायो, केइ भेदिया कह्यो।
राख्यो रूप चोरि चित-अंतर-सोइ हरि सोध लह्यो[2] ॥
आए बोलत ता बिन ऊधो 'मनि दै लेहु मह्यो'[3]।
निर्गुन साँटि[4] गोबिंदहि माँगत, क्यों दुख जात सह्यो ॥
जेहि आधार आजु लौं यह तनु ऐसे ही निबह्यो।
सोइ छिड़ाय[5] लेत सुनु सूरज, चाहत हृदय दह्यो ॥३०४॥

## राग सारंग

लोग सब देत सुहाई[6] बातें।
कहतहि सुगम करत नहिं आवै, बोलि न आवत तातें ॥

(१) रवि के···अंदेस न = संध्या समय जब वियोग होता है, तब इसमें संदेह नहीं रहता कि सूर्योदय होने पर फिर मिलन होगा। (२) सोध लह्यो = पता पा गए कि मेरी मूर्ति राधा के हृदय में है। (३) मह्यो = मही, मठा। (४) साँटि = साँटे में, बदले में। (५) छिड़ाय लेत = छीन लेते हैं। (६) सुहाई = सुहावनी, प्रिय।

पहिले आगि सुनत चंदन सी सती बहुत उमहै ।
समाचार ताते अरु सीरे पाछे कौन कहै ॥
कहत सबै संग्राम सुगम अति कुसुमलता करवार[1] ।
सूरदास सिर दिए सूरमा पाछे कौन बिचार ? ॥३०५॥

**राग गौरी**

बिछुरत श्री ब्रजराज आज सखि ! नैनन की परतीति गई ।
उड़ि न मिले हरि-संग-विहंगम[2] ह्वै न गए घनस्याम-मई ॥
यातें क्रूर कुटिल सह मेचक[3] बृथा मीन छवि छीनि लई ।
रूप रसिक लालची कहावत, सो करनी कछु तौ न भई[4] ॥
अब काहे सोचत जल मोचत, समय गए नित सूल नई ।
सूरदास याही तें जड़ भए जब तें पलकन दगा दई ॥३०६॥

**राग धनाश्री**

को कहै हरि सों बात हमारी ?
हम तौ यह तब तें जिय जान्यौ जबै भए मधुकर अधिकारी ॥
एक प्रकृति, एकै कैतव[5]-गति, तेहि गुन अस जिय भावै ।
प्रगटत है नव कंज मनोहर, ब्रज किंसुक कारन कत आवै ॥
कंजतीर चंपक-रस-चंचल[6], गति सब ही तें न्यारी ।
ता अलि की संगति बसि मधुपुरि सूरदास प्रभु सुरति बिसारी ॥३०७॥

हमारे स्याम चलन चहत हैं दूरि ।
मधुबन बसत आस ही[7] सजनी ! अब मरिहैं जो बिसूरि ॥
कौने कही, कहाँ सुनि आई ? केहि दिसि रथ की धूरि ।
संगहि सबै चलौ माधव के नातरु मरिबो भूरि ॥
पच्छिम दिसि एक नगर द्वारका, सिंधु रह्यो जल पूरि ।
सूर स्याम क्यों जीवहिं बाला, जात सजीवत मूरि ॥३०८॥

उती दूर तें को आवै हो ।
जाके हाथ सँदेस पठाऊँ सो कहि कान्ह कहाँ पावै हो ॥
सिंधुकूल एक देस कहत हैं, देख्यो सुन्यो न मन धावै हो ।
तहाँ रच्यो नव नगर नंदसुत पुरि द्वारका कहावै हो ॥

(१) करवार=तलवार । (२) विहंगम=क्योंकि नेत्र की उपमा खंजन से देते हैं । (३) मेचक=कालापन लिए । (४) कछु··भई=जल से अलग होने पर मछली मर जाती है, पर आँखें बनी रहती हैं । (५) कैतव-गति=धोखे या छल की चाल । (६) रस-चंचल=कमल के पास रहकर भी चंपा के लिए चंचल होता है जो उसके काम का नहीं । (७) ही=थी ।

कंचन के सब भवन मनोहर, राजा रंक न तृन छावै हो।
ह्याँ के सब बासी लोगन को व्रज को बसिबो नहिं भावै हो॥
बहु बिधि करति बिलाप बिरहिनी बहुत उपाव न चित लावै हो।
कहा करौं कहँ जाउँ सूर प्रभु, को मोहिं हरि पै पहुँचावै हो॥३०९॥

## राग सारंग

हमैं नंदनँदन को गारो[1]।
इंद्र कोप व्रज बह्यो जात हो, गिरि धरि सकल उबारो॥
रामकृस्न बल बदति न काहू, निडर चरावत चारो।
सगरे बिगरे को सिर ऊपर बल को बीर[2] रखवारो॥
तब तें हम न भरोसो पायो केसि तृनाव्रत मारो।
सूरदास प्रभु रंगभूमि में हरि जीतो, नृप हारो॥३१०॥

## राग मलार

ऐसे माई पावस ऋतु प्रथम सुरति करि माधवजू आवै री।
बरन बरन अनेक जलधर अति मनोहर बेष।
यहि समय यह गगन-सोभा सबन तें सुबिसेष॥
उड़त बक, सुक-बृंद राजत, रटत चातक मोर।
बहुत भाँति चित हित-रुचि[3] बाढ़त दामिनी घनघोर[4]॥
धरनि-तनु तृनरोम हर्षित प्रिय समागम जानि।
और द्रुम बल्ली बियोगिनि मिलीं पति पहिचानि॥
हंस, पिक, सुक, सारिका अलिपुंज नाना नाद।
मुदित मंगल मेघ बरसत, गत बिहंग-बिषाद॥
कुटज, कुंद, कदंब, कोबिद[5], कर्निकार[6], सु कंजु।
केतकी, करबीर[7], चिलक[8] बसंत-सम तरु मंजु॥
सघन तरु कलिका-अलंकृत, सुकृत सुमन सुबास।
निरखि नयनन्ह होत मन माधव-मिलन की आस॥
मनुज मृग पसु पच्छि परिमित[9] औ अमित जे नाम।
सुख स्वदेस बिदेस प्रीतम सकल सुमिरत धाम॥
ह्वैहै न चित्त उपाय सोच न कछू परत बिचार।
नाहिं व्रजबासी बिसारत निकट नंदकुमार॥
सुमिरि दसा दयाल सुंदर ललित गति मृदु हास।
चारु लोल कपोल कुंडल डोल बलित-प्रकास॥

---

(१) गारो=गौरव, गर्व। (२) बीर=भाई। (३) हित-रुचि=प्रेम का अभिलाष। (४) घोर=बादल की गरज। (५) कोबिद=कोबिदार, कचनार। (६) कर्निकार=कनियारी का पेड़। (७) करबीर=कनेर। (८) चिलक=चमक। (९) परिमित=पर्यंत, तक।

वेनु कर कल गीत गावत गोपसिसु बहु पास।
सुदिन कब यहि आँखि देखैं बहुरि बाल-विलास॥
बार बारहिं सुधि रहति अति बिरह व्याकुल होति।
बात-बेग[1] सो लगै जैसो दीन दीपक-ज्योति॥
सुनि बिलाप कृपाल सूरजदास प्रान प्रतीति।
दरस दै दुख दूरि करिहैं, सहि न सकिहैं प्रीति॥३११॥

चलहु धौं लै आवहिं गोपालै।
पायँ पकरि कै निहुरि बिनति कहि, गहि हलधर की बाँह बिसालै॥
बारक बहुरि आनि कै देखहिं नंद आपने बालै।
गैयन गनत गोप-गोपी-सह सीखत बेनु रसालै॥
यद्यपि महाराज सुख-संपति कौन गनै मोतिन अरु लालै।
तदपि सूर आकरषि लियो मन उर घुँघचिन की मालै॥३१२॥

बलैया लैहौं, हो बीर बादर!
तुम्हरे रूप सम हमरे प्रीतम गए निकट जल-सागर॥
पा लागौं द्वारका सिधारौ बिरहिनि के दुखदागर।
ऐसो संग सूर के प्रभु को करुनाधाम उजागर॥ ३१३॥

## राग सारंग

उपमा न्याय[2] कही अंगन की।
गए मधुपुरी क्यों फिरि आवैं, सोभा कोटि अनंगन की॥
मोरमुकुट सिर सुरधनु की छबि दूरहिं तें दरसावै।
जो कोउ करै कोटि कैसेहू नेकहु छुवन न पावै॥
अलक-भ्रमर भ्रमि भ्रमत सदा बन बहु-बेलीरस चाखै।
कमल-कोस-बासी कहियत पै बंस-बंस[3] अपनो मन राखै॥
कुंडल मकर, नयन नीरज से, नासा सुक कबिकुल गावै।
थिर[4] न रहै, सकुचै निसि-बस ह्वै, पंजर रहिकै वेनु सुनावै॥
भ्रूधनु प्रान-हरन-दसनावलि हीरक, अधर सुबिंब।
सहज कठिन, संगति बुधि-हर्ता, तहँ कीन्हों अवलंब[5]*॥

(१) बात-बेग=हवा का झोंका। (२) न्याय=ठीक, उचित। (३) बंस-बंस=बाँसों का कुल या समूह। (४) थिर न···सुनावै=ऊपर की पंक्ति के साथ क्रमालंकार की रीति से पढ़िए [पंजर=(क) शरीर, (ख) पिंजरा। नाक से भी बाँसुरी बजा सकते हैं यह मानने से शुक के साथ संगति मिलती है]। (५) भ्रूधनु·····अवलंब=इसमें क्रम का निर्वाह नहीं है? हीरक के लिए 'सहज कठिन' और भ्रूधनु का धर्म 'बुधिहर्ता' समझिए।

* इसमें क्रम का निर्वाह ध्यान देने से लक्षित हो जाता है। 'भ्रूधनु' के लिए तो 'प्रान-हरन' विशेषण है। पर 'दसनावलि हीरक' और 'अधर सुबिंब' के लिए 'सहज कठिन' और 'बुधिहर्ता' कहा गया है। 'बिंबा' या 'तुंडी' बुद्धि-नाशक कही गई है—'सद्यः प्रज्ञाहरा तुंडी सद्यः प्रज्ञाकरी बचा'।

भुजा प्रचंड महा-रिपु मारक अंस[1] सो क्यों ठहराय।
तामें सप्त-छिद्र-युत मुरली मनहर मंत्र पढ़ाय ॥ ३१४ ॥

राग मलार

तारक जाइयो मिलि माधौ।
को जानै कब छूटि जायगो स्वाँस, रहै जिय साधौ ॥
पहुनेहु नंद बबा के आवहु, देखि लेहुँ पल आधौ।
मिल ही में[2] विपरीत करी बिधि, होत दरस को बाधौ ॥
सो सुख सिव सनकादि न पावत जो सुख गोपिन लाधो[3]।
सूरदास, राधा बिलपति है, हरि को रूप अगाधो ॥ ३१५ ॥

निसिदिन बरसत नैन हमारे।
सदा रहति पावस ऋतु हम पै जब तें स्याम सिधारे ॥
दृग अंजन लागत नहिं कबहूँ, उर-कपोल भए कारे।
कंचुकि नहिं सूखत सुनु सजनी! उर-बिच बहत पनारे ॥
सूरदास प्रभु अंबु बढ्यो है, गोकुल लेहु उबारे।
कहँ लौं कहौं स्यामघन सुंदर बिकल होत अति भारे ॥ ३१६ ॥

आछे कमल-कोस-रस लोभी द्वै अलि[4] सोच करे।
कनक बेलि औ नवदल के ढिग बसते उझकि[5] परे ॥
कबहुँक पच्छ सकोचि मौन ह्वै अंबुप्रवाह झरे।
कबहुँक कंपित चकित निपट ह्वै लोलुपता बिसरे ॥
बिधु मंडल[6] के बीच बिराजत अंमृत अंग भरे।
एतेउ जतन बचत नहिं तलफत बिनु मुख सुर उचरे ॥
कीर, कमठ, कोकिला, उरग-कुल[7] देखत ध्यान धरे।
आपुन क्यों न पधारौ सूर प्रभु, देखे कह बिगरे ॥ ३१७ ॥

राग अडाना

सघन अवध[8], सुंदरी बधै जनि।
मुक्तामाल, अनंग! गंग नहिं, नवसत[9] साजे अर्थ-स्यामघन ॥
भाल तिलक उडुपति न होय यह, कबरि-ग्रंथि अहिपति न सहस-फन।
नहिं बिभूति दधिसुत न भाल जड़! यह मृगमदचंदन-चर्चित तन ॥
न गजचर्म यह असित कंचुकी, देखि बिचारि कहाँ नंदीगन।
सूरदास प्रभु तुम्हरे दरस बिनु बरबस काम करत हठ हम सन[10] ॥३१८॥

(१) अंस=कंधा (गोपियों का)। (२) मिल ही में=सब बातें बन जाने पर भी। (३) लाधो=लब्ध किया, पाया। (४) अलि=भौंरे अर्थात् नेत्र की पुतलियाँ। (५) उझकि परे=उचटकर चले गए। (६) बिधुमंडल=चंद्रमंडल अर्थात् मुख। (७) उरग-कुल=सर्पसमूह अर्थात् केश। (८) अबध=अबध्य। (९) नवसत=सोलह शृंगार। (१०) इसी भाव का संस्कृत श्लोक है।

**राग मलार**

कोकिल ! हरि को बोल सुनाव ।
मधुबन तें उपटारि[1] स्याम कहँ या ब्रज लै कै आव ॥
जाचक सरनहिं[2] देत सयाने तन, मन, धन, सब साज ।
सुजस बिकात बचन के बदले, क्यों न बिसाहत आज ॥
कीजै कछु उपकार परायो यहै सयानो काज ।
सूरदास प्रभु कहु या अवसर बन बन बसँत बिराज ॥ ३१९ ॥

**राग सारंग**

कहाँ रह्यो, माई ! नंद को मोहन ।
वह मूरति जिय तें नहिं बिसरति गयो सकल-जग-मोहन ॥
कान्ह बिना गोसुत को चारै, को ल्यावै भरि दोहन ।
माखन खात संग ग्वालन के, और सखा सब गोहन[3] ॥
ज्यों ज्यों सुरति करति हौं सखि री ! त्यों त्यों अधिक मनमोहन ।
सूरदास स्वामी के बिछुरे क्यों जीवहिं इन छोहन[4] ॥ ३२० ॥

परम चतुर सुंदर सुख सागर तन को प्रिय प्रतिहार[5] ।
रूप-लकुट[6] रोके रहतो, सखि ! अनुदिन नंदकुमार ॥
अब ता बिनु उर-भवन भयो है सिव-रिपु[7] को संचार ।
दुख आवत मन, हटक[8] न मानत, सूनो देखि अगार ॥
असु[9] स-उसास[10] जात अंतर तें करत न सकुच बिचार ।
निसा निमेष-कपाट[11] लगे बिनु ससि सत सत सर मार ॥
यह गति मेरी भई है हरि बिनु नाहिं कछू परिहार ।
सूरदास प्रभु बेगि मिलहु तुम नागर नंदकुमार ॥ ३२१ ॥

**राग मलार**

ऐसो सुनियत है द्वै सावन ।
वहै बात फिरि फिरि सालति है स्याम कह्यो है आवन ॥
तब तौ प्रीति करी, अब लागीं अपनो कीयो पावन ।
यहि दुख सखी निकसि उत जैये जितै सुनै कोउ नावँ न ॥
एकहि बेर तजी हम्ह, लागे मथुरा नेह बढ़ावन ।
सूर सुरति कत होति हमारी, लागीं नीकी[12] भावन ॥ ३२२ ॥

(१) उपटारि = उचाटकर । (२) सरनहिं = शरण में आए याचक को । (३) गोहन=साथ । (४) छोहन=क्षोभ से । (५) प्रतिहार=पहरेदार, द्वारपाल । (६) रूप-लकुट=अपने सुन्दर रूप की लाठी से । (७) सिव-रिपु=काम । (८) हटक=निषेध, मना करना । (९) असु=प्राण । (१०) स-उसास=साँस के साथ । (११) निमेष कपाट=पलक रूपी किवाड़ । (१२) नीकी=अच्छी या सुन्दरी स्त्रियाँ ।

## राग सारंग

कहा होत अब के पछताने ?
खेलत खात हँसत अँग-सँग रहि, हम न स्याम-गुन जाने ॥
को बसुदेव, कौन की थाती, को है साखि जबहिं उन आने[1] ।
सो बतराय देहु, ऊधो ! हमैं तुमहूँ तौ अति निपट सयाने ॥
यह नहिं कथा काक कोकिल की, कपट रंग मन माहिं समाने ।
सूर, समय ऋतुराज बिराजे मिले जाय निज कुल पहिचाने ॥३२३॥

बिनु माधव राधा-तन, सजनी ! सब बिपरीत भई ।
गई छपाय छपाकर की छबि, रही कलंकमई ॥
लोचनहू तें सरद-सारसै सुछबि निचोय लई ।
आँच लगे च्योनो[2] सोनो ज्यों त्यों तन-धातु हई[3] ॥
कदली-दल सी पीठि मनोहर, सो जनु उलटि गई[4] ।
संपति सब हरि हरी, सूर प्रभु, बिपदा दई दई ॥३२४॥

कराव रे, सारंग[5] ! स्यामहिं सुरति कराव ।
पौढ़े होहिं जहाँ नंदनंदन ऊँची टेर सुनाव ॥
गयो ग्रीषम, पावस ऋतु आई, सब काहू चित चाव ।
उन बिनु ब्रजबासी यों सोहत ज्यों करिया[6] बिनु नाव ॥
तेरो कहो मानिहैं मोहन, पाँय लागि लै आव ।
अब की बेर सूर के प्रभु को नैनन आनि दिखाव ॥३२५॥

सखी री ! हरि आवैं केहि हेत ?
वै राजा तुम ग्वाल, बुलावत यहै परेखो लेत ॥
अब सिर छत्र कनक-मनि राजै, मोरचंद[7] नहिं भावत ।
सुनि ब्रजराज पीठि दै बैठत, जदुकुल-बिरद बुलावत ॥
द्वारपाल प्रति पौरि बिराजत, दासी सहस अपार ।
गोकुल गाय-दुहन-दुख कब लौं, सूर, सहै सुकुमार ॥३२६॥

## राग टोड़ी

परम सुखद सिसुता को नेहु ।
सो जनि तजहु दूर के बासे, सुनहु, सुजान ! जानि गति येहु[8] ॥
भँवर, भुजंग, काक अरु कोकिल जनि पतियाहु चितै तुम देहु ।
ऊधो अरु अक्रूर क्रूरकृत उपबन कुटिल किए रचि गेहु ॥

---

(१) को है साखि''आने=कौन गवाह था जब वसुदेव अपना पुत्र नंद के यहाँ रख गए थे। (२) च्योनो=रसायनी की घरिया। (३) हई=मारी गई, भस्म हुई। (४) पीठि''उलटि गई=केले के पत्ते को उलटकर रख देने से बीच की रीढ़ उभरी दिखाई देती है (कृशता)। (५)सारँग=पपीहा। (६)करिया=मल्लाह। (७) मोरचंद = मोर की चन्द्रिका। (८) येहु = यह।

ये द्वै बिनती लिखी कृपानिधि सो आदर करि लेहु।
सूरदास प्रभु क्यों न मिलहु अब तौ तन मन फागुन के मेहु[1] ॥३२७॥

## राग सारंग

बिनु धर[2] वह उपराग[3] गह्यो।
ना जानौं यह राहु उमापति कित ह्वै सोध लह्यो॥
ताके बीच नीच नयनन में अंजन-रूप[4] रह्यो।
बिरह-सिंधु-बल पाय प्रगट भयो नाहिंन परत कह्यो॥
दुसह दसन-दुख दलि नैनन जल परस[5] न परत सह्यो।
मानहुँ स्रवत सुधा अंतर तें, उर पर जात बह्यो॥
अब मुखससि ऐसो लागत ज्यों बिन माखनहिं मह्यो।
सूर दरस-हरि दान दिए बिनु[6] सुख-प्रकास निबह्यो[7] ॥३२८॥

गोपालहि बालक ही तें टेव।
जानति नाहिं कौन पै सीखे चोरी के छल-छेव॥
माखन-दूध धर्‍यो जब खाते सहि रहती करि कानि।
अब क्यों सही परति, सुनि सजनी! मनमानिक की हानि॥
कहियो, मधुप, ! सँदेस स्याम सों राजनीति समुझाय।
अजहूँ तजत नाहिं वा लोभै, जुगुत[8] नहीं जदुराय॥
बुधि बिबेक सरबस या ब्रज को लै जो रहे मुसकाय।
सूरदास प्रभु के गुन अवगुन कहिए कासों जाय॥३२९॥

जदपि मैं बहुतै जतन करे।
तदपि—मधुप! हरि-प्रिया जानि कै काहु न प्रान हरे॥
सौरभ-युत सुमनन लै निज कर संतत सेज धरे।
सनमुख होति सरद-ससि, सजनी! तऊ न अंग जरे[9]॥
चातक मोर कोकिला मधुकर सुर सुनि स्रवन भरे।
सादर ह्वै निरखति रतिपति को नैक न पलक परे॥
निसिदिन रटति नंदनंदन, या उर तें छिन न टरे।
अति आतुर चतुरंग चमू सजि अनंग न सर सँचरे[10]॥

---

(१) फागुन के मेहु = न रहनेवाले अथवा बिना जल या जीवन के। (२) धर = धड़, शरीर (राहु बिना धड़ का है, और काम भी अनंग है अतः काम में चन्द्रमुख ग्रसनेवाले राहु का भ्रम-सा होता है)। (३) उपराग = ग्रहण, राहु। (४) अंजन-रूप = राहु का रंग काला माना गया है। अतः वह मानों अंजन बन कर घात में छिपा हुआ था। (५) परस = स्पर्श। (६) दरस···बिनु = दान पुण्य से चन्द्रमा का छुटकारा होता है। (७) निबह्यो = नष्ट हो गया है। (८) जुगुत = युक्त, ठीक, उचित। (९) इसी प्रकार की उक्ति भवभूति की है, 'मालती माधव' में। (१०) सँचरे = चलाए।

जानति नाहिं कौन गुन या तन जातें सबै डरे।
सूरदास सकुचन श्रीपति के सुभटन बल बिसरे॥ ३३० ॥

## राग धनाश्री

माधव सों न बनै मुख मोरे।
जिन्ह नयनन्ह ससि स्याम विलोक्यो तें क्यों जात तरनि[1] सों जोरे?
मुनि-मन-रमन ये जोग, कमठ तन मंदर-भार सहै क्यों[2], ओ रे!
तरुनी-हृदय-कुमुद के बंधन कुंजर क्यों न रहत बिनु तोरे॥
नीलांबर-घनस्याम नीलमनि पैयत है क्यों धूम के भोरे[3]।
सूर भृंग कमलन के बिरही चंपक मन लागत कहुँ थोरे॥ ३३१ ॥

## राग जैतश्री

और सकल अंगन तें, ऊधो! अँखियाँ अधिक दुखारी।
अतिहि पिराति, सिराति न कबहूँ, बहुत जतन करि हारी॥
एकटक रहति, निमेष न लावति, बिथा बिकल भइ भारी।
भरि गईं बिरह-बाय बिनु दरसन, चितवति रहति उघारी॥
रे रे अलि! गुरु[4] ज्ञान सलाकहि क्यों सहि सकति तुम्हारी।
सूर सुअंजन आनु रूप-रस आरति हरन हमारी॥ ३३२ ॥

## राग कान्हरो

भूलति हौ कत मीठी बातन।
ये अलि हैं उनहीं के सँगी, चंचल चित्त, साँवरे गातन॥
वै मुरली धुनि कै जग मोहत, इनकी गुँज सुमन-मन पातन[5]।
वै उठि आन आन मन रंजत, ये उड़ि अनत रंग-रस-रातन॥
वै नवतनु मानिनि-गृह-बासी, ये निसिदिवस रहत जलजातन।
ये षटपद, वै द्विपद चतुर्भुज, इनमें नाहिं भेद कोउ भाँतन॥
स्वारथ-निपुन सर्बरस-भोगी जनि पतियाहु बिरह-दुख-दातन[6]।
वै माधव, ये मधुप, सूर सुनि, इन दोउन कोऊ घटि घाट[7] न॥ ३३३ ॥

## राग सारंग

हरि सों कहियो, हो, जैसे गोकुल आवैं।
दिन दस रहे सो भली कीन्ही, अब जनि गहरु[8] लगावैं॥
नाहिंन कछू सुहात तुमहिं बिनु, कानन भवन न भावैं।
देखे जात आपनी आँखिन्ह हम कहि कहा जनावैं?

---

(१) तरनि=सूर्य। (२) क्यों=कैसे। (३) भोरे=धोखे में, धोखा खाकर। (४) गुरु=भारी। (५) मन-पातन=फूलों का मन ढालने अर्थात् आकर्षित करनेवाले। (६) दुख-दातन=दुःख देनेवाले। (७) घटि घाट=घटकर। (८) गहरु=देर।

बाल बिलख, मुख गउ न चरति तृन, बछरा पीवत पय नहिं धावैं।
सूर स्याम बिनु रटति रैनिदिन, मिलेहि भले सचु[1] पावैं ॥३३४॥

**राग सोरठ**

सखी री ! मथुरा में द्वै हंस।
एक अक्रूर और ये ऊधो, जानत नीके गंस[2] ॥
ये दोउ छीर नीर पहिचानत, इनहिं बधायो कंस।
इनके कुल ऐसी चलि आई, सदा उजागर बंस ॥
अजहूँ कृपा करौ मधुबन पर जानि आपनो अंस।
सूर सुयोग सिखावत अबलन्ह, सुनत होय मनभ्रंस[3] ॥३३५॥

**राग सारंग**

बारक कान्ह करौ किन फेरा ?
दरसन दै मधुबन को सिधारो, सुख इतनो बहुतेरो ॥
भलेहि मिले बसुदेव देवकी जननि जनक निज कुटुँब घनेरो।
केहि अवलंब रहैं हम ऊधो ! देखि दुःख नंद-जसुमति केरो ॥
तुम बिनु को अनाथ-प्रतिपालन, जाजरि[4] नाव कुसंग सबेरो[5]।
गए[6] सिंधु को पार उतारै, अब यह सूर थक्यो ब्रज-बेरो ॥३३६॥

मानौ ढरे एक ही साँचे।
नखसिख कमल-नयन की सोभा एक भृगुलता-बाँचे[8] ॥
दारुजात[9] कैसे गुन इनमें, ऊपर अंतर स्याम।
हमको धूम गयंद[10] बतावत, बचन कहत निष्काम ॥
ये सब असित देह धरे जेते ऐसेई, सखि ! जानि।
सूर एक तें एक आगरे वा मथुरा की खानि ॥३३७॥

**राग सोरठ**

बातैं कहत सयाने की सी।
कपट तिहारो प्रगट देखियत ज्यों जल नाए सीसी ॥
हौं तो कहत तिहारे हित की काहे को तू भरमत।
हमहूँ मया तिहारी हैं कछु, थोरी सी है मैमत[11] ॥
छाय बसाय गए सुफलकसुत नेकहु लागी बार न।
सूर कृपा करि आए ऊधो तापै ढेवा[12] डारन ॥ ३३८ ॥

(१) सचु=सुख। (२) गंस=मन की गाँठ, कुटिलता। (३) मनभ्रंस=चित्त-विक्षेप, व्याकुलता।(४) जाजरि=जर्जर, जीर्ण। (५) सबेरो=सब। (६) गए=कृष्ण के चले जाने पर। (७) बेरा=बेड़ा (८) भृगुलता-बाँचे=भृगु की लात का चिह्न छोड़कर। (९) दारुजात=भौंरा। (१०) धूम-गयंद=धूएँ का हाथी, धोखे की वस्तु अर्थात् निर्गुण ब्रह्म। (११) मैमत=ममता; स्नेह। (१२) ढेवा=खेप; गीली मिट्टी का ढेर जो दीवार उठाने के लिए डाला जाता है।

**राग सारंग**

आए नँदनंदन के नेव[1]।
गोकुल आय जोग बिस्तार्‌यो, भली तुम्हारी टेव ॥
जब बृंदावन रास रच्यो हरि तबहिं कहाँ तू हेव[2]।
अब जुवतिन को जोग सिखावत, भस्म अधारी सेव ॥
हम लगि तुम क्यों यह मत ठान्यो ज्यों जोगिन को भोग[3]।
सूरदास प्रभु सुनत अधिक दुख, आतुर बिरह-बियोग ॥ ३३६ ॥

मनौ दोउ एकहि मते भए।
ऊधो अरु अक्रूर बधिक दोउ ब्रज आखेट ठए[4] ॥
बचन-पास बाँधे माधव-मृग, उनरत[5] घालि लए।
इनहीं हती मृगी-गोपीजन सायक-ज्ञान हए ॥
बिरह-ताप को दवा देखियत चहूँ दिसि लाय दए।
अब धौं कहा कियो चाहत हैं, सोचत नाहिंन ए ॥
परमारथी ज्ञान[6] उपदेसत बिरहिन प्रेम-रए[7]।
कैसे जियहि स्याम बिनु सूरज चुंबक मेघ गए ॥ ३४० ॥

या ब्रज सगुन-दीप[8] परगास्यो।
सुनि ऊधो ! भृकुटी त्रिबेदी[9]-तर निसिदिन प्रगट अभास्यो ॥
सब के उर-सरवनि[10] सनेह भरि सुमन तिली को बास्यो।
गुन अनेक ते गुन[11] कपूर सम परिमल बारह मास्यो ॥
बिरह-अगिनि अंगन सब के, नहिं बुझत परे चौमास्यो[12] ॥
ताके तीन फुँकैया[13] हरि से, तुम से, पंचसरा[14] स्यो ॥
आन-भजन तृन सम परिहरि सब करतीं जोति-उपास्यो।
साधन भोग निरंजन तें रे अंधकार तम नास्यो ॥
जा दिन भयो तिहारो आवन बोलत हौ उपहास्यो।
रहि न सके तुम, सींक रूप ह्वै निर्गुन-काज उकास्यो[15] ॥
बाढ़ी जोति सो केस-देस[16] लौं, टूस्यो ज्ञान-मवास्यो[17]।
दुरबासना-सलभ सब जारे जे छै रहे अकास्यो ॥

(१) नेव=नायब, मंत्री। (२) हेव=ह्यो, तू था। (३) जोगिन को भोग=जैसे योगियों के लिए भोग वैसे ही हमारे लिए योग। (४) ठए=ठाना। (५) उनरत=उछलते हुए। (६) परमारथी ज्ञान=पारमार्थिक ज्ञान, ब्रह्मज्ञान। (७) रए=रंगे। (८) सगुन-दीप=सगुण ज्योति को जगानेवाला दीपक। (९) त्रिबेदी=त्रिपाई, चौकी। (१०) उर-सरवनि=हृदय रूपी शराब या पात्र। (११) गुन=तागा, बत्ती। (१२) चौमास्यो=चौमासे या वर्षा में भी। (१३) फुँकैया = फूँककर आग दहकानेवाले। (१४) पंचसरा=पंचशर, कामदेव। (१५) उकास्यो=उकसाया, बत्ती खसकाई। (१६) केस-देस=ब्रह्मांड, मस्तक। (१७) मवास्यो=मवास, गढ़, किला।

तुम तौ निपट निकट के बासी, सुनियत हुते खवास्यो[1]।
गोकुल कछु रस-रीति न जानत, देखत नाहिं तमास्यो ॥
सूर, करम की खीर परोसी, फिरि फिरि चरत जवास्यो ॥३४१॥

सब जल तजे प्रेम के नाते।
तऊ स्वाति चातक नहिं छाँड़त प्रकट पुकारत ताते ॥
समुझत मीन नीर की बातें तऊ प्रान हठि हारत।
सुनत कुरंग नादरस पूरन, जदपि व्याध सर मारत ॥
निमिष चकोर नयन नहिं लावत, ससि जोवत जुग बीते।
कोटि पतंग जोति बपु जारे, भए न प्रेम-घट रीते[2] ॥
अब लौं नहिं बिसरीं वे बातें सँग जो करीं ब्रजराज।
सुनि ऊधो! हम सूर स्याम को छाँड़ि देहिं केहि काज? ॥३४२॥

ऊधो! मन की मन ही माँझ रही।
कहिए जाय कौन सों, ऊधो! नाहिंन परति सही ॥
अवधि अधार आवनहि की तन, मन ही बिथा सही।
चाहति हुती गुहार[3] जहाँ तें तहँहि तें धार बही ॥
अब यह दसा देखि[4] निज नयनन सब मरजाद ढही।
सूरदास प्रभु के बिछुरे तें दुसह बियोग-दही ॥ ३४३ ॥

## राग मलार

स्याम को यहै परेखो आवै[5]।
कत वह प्रीति चरन जावक कृत[6], अब कुब्जा मन भावै ॥
तब कत पानि धर्‍यो गोबर्धन, कत ब्रजपतिहि छुड़ावै?
कत वह बेनु अधर मोहन धरि लै लै नाम बुलावै?
तब कत लाड़ लड़ाय लड़ैते हँसि हँसि कंठ लगावै?
अब वह रूप अनूप कृपा करि नयनन हू न दिखावै ॥
जा मुख-संग समीप रैनि-दिन सोई अब जोग सिखावै।
जिन मुख दए अमृत रसना भरि सो कैसे विष प्यावै?
कर मीड़ति पछताति हियो भरि, क्रम क्रम मन समुझावै।
सूरदास यहि भाँति बियोगिनि तातें अति दुख पावै ॥ ३४४ ॥

सखी, री! मो मन धोखें जात।
ऊधो कहत, रहत हरि मधुपुरि, गत आगत[7] न थकात।

---

(१) खवास्यो=खवास भी, मंत्री भी। (२) रीते=खाली। (३) गुहार=रक्षा के लिए दौड़। (४) देखि=देख तू। (५) यहै परेखो आवै=यही बात मन में सोचती हूँ। (६) कृत=किया, बनाया। (७) गत आगत=आते जाते।

इत देखौं तौ आगे मधुकर मत्त-न्याय सतरात[1]।
फिरि चाहौं[2] तौ प्राननाथ उत सुनत कथा मुसकात ॥
हरि साँचे ज्ञानी सब झूठे जे निर्गुन-जस गात[3]।
सूरदास जेहि सब जग डहक्यो[4] ते इनको डहकात ॥३४५॥

**राग गौरी**

ब्रज तें द्वै ऋतु पै न गई।
पावस अरु ग्रीषम प्रचंड, सखि ! हरि बिनु अधिक भई ॥
ऊरध स्वास समीर, नयन घन, सब जलजोग जुरे।
बरषि जो प्रगट किए दुख-दादुर हुते जे दूरि दुरे[5] ॥
बिषम बियोग दुसह दिनकर सम दिनप्रति उदय करे।
हरि बिधु बिमुख भए कहि सूरज को तनताप हरे ॥३४६॥

तुमहि मधुप ! गोपाल-दुहाई।
कबहुँक स्याम करत ह्याँ को मन, किधौं निपट चित सुधि बिसराई ?
हम अहीरि मतिहीन बापुरी हटकत[6] हू हठि करहिं मिताई।
वै नागर मथुरा निरमोही, अँग अँग भरे कपट चतुराई ॥
साँची कहहु देहु स्रवनन सुख, छाँड़हु जिया कुटिल धूताई[7]।
सूरदास प्रभु बिरद-लाज धरि मेटहु ह्याँ को नेकु हँसाई ॥३४७॥

**राग सोरठ**

बिरही कहँ लौं आपु सँभारै ?
जब तें गंग परी हरिपद तें बहिबो नाहिं निवारै ॥
नयनन तें रबि बिछुरि, भँवत रहै, ससि अजहूँ तन गारै[8]।
नाभि तें बिछुरे कमल कंट[9] भए, सिंधु भए जरि छारै ॥
बैन तें बिछुरी बानि अबिधि भई बिधिही[10], कौन निवारै।
सूरदास सब अँग तें बिछुरी केहि बिधा उपचारै ॥३४८॥

**राग नट**

हे गोपाल गोकुल के बासी।
ऐसी बातैं सुनि सुनि ऊधो ! लोग करत हैं हाँसी।

(१) मत्तन्याय सतरात=पागल की तरह बड़बड़ाता है। (२) फिरि चाहौं=फिरकर जो मथुरा की ओर देखती हूँ (मन बराबर मथुरा आता जाता है)। (३) जस गात=यश गाते हैं। (४) डहक्यो=ठगा, धोखे में डाला माया द्वारा। (५) दुरे हुते=छिपे थे। (६) हटकत हू=मना करते हुए भी। (७) धूताई=धूर्तता। (८) तन गारै= शरीर क्षीण करता रहता है अर्थात् घटता बढ़ता है। (९) कंट = कंटक (कमलनाल में महीन महीन काँटे से होते हैं)। (१०) अबिधि भई बिधि ही=ब्रह्मा की पुत्री होकर विधिके विरुद्ध उनकी स्त्री हुई।

